भारतीय भाषा ज्योति

# कश्मीरी




रतन लाल तलाशी

प्यारे हताश

अर्जुन देव मजबूर






भारतीय भाषा संस्थान

मैसूर

मैसूर के भारतीय भाषा संस्थान (भारत सरकार) तथा भाषा विभाग (उत्तर प्रदेश सरकार, लखनऊ) के सहयोग से संचालित एक कार्यशाला में विरचित इस पुस्तक को श्रीयुत **प्यारे हताश, रतन लाल जौहर** और **पृथ्वी नाथकौल 'सायिल'** ने भारतीय भाषा संस्थान के लिए परिष्कृत कर अंतिम रूप दिया।

# भारतीय भाषा ज्योति

# कश्मीरी

*लेखक*

रतन लाल तलाशी
प्यारे हताश
अर्जुन देव मजबूर

*हिन्दी विशेषज्ञ*

प्रो. एम.एल. उप्रेती

*रूपांकन तथा संपादन*

बी. श्यामला कुमारी




**भारतीय भाषा संस्थान**

**(मानव संसाधन विकास मंत्रालय, माध्यमिक और उच्चतर शिक्षा विभाग, भारत सरकार)**

**मानसगंगोत्री, मैसूर-570006**

**Bharatiya Bhasha Jyothi: Kashmiri by**
Ratan Lal Talashi
Pyaare Hatash
Arjun Dev Majboor

**First Published:** *April 2001*
*Chaitra 1923*



**Prof. Udaya Narayana Singh**
**Director**
**Central Institute of Indian Languages**
**Manasagangotri, Mysore-570006**
**INDIA**

Phone : 0091-821-515820(Direct)
0091-821-515558/Extn. 241
e-mail : bhasha@sancharnet.in
unsciil@yahoo.com

Grams : BHARATI
Telex : 0846-268 CIIL IN
Fax : 0091/0821-515032
Website : http://www.ciil.org

ISBN-81-7342-092-0

Price: Rs. 150/-

Published by Prof. Udaya Narayana Singh, Director
Central Institute of Indian Languages, Mysore.
Printed by Mr. S.B. Biswas, Manager
CIIL Printing Press, Manasagangotri, Mysore – 570 006, India
Production : K. Srinivasacharya
Cover Design : H. Manohar

## प्राक्कथन

सदियों से भारत में बहुभाषिकता का प्रचलन रहा है- यह बात अब सर्वजनविदित है। वाणिज्य और अर्थ-व्यवस्था की दृष्टि से बहुत आगे बढ़ गये हैं - ऐसे देश के निवासियों के लिए भारत की बहुभाषिकता अभी भी पहेली जैसी ही है। उनके देशों मे अनेक नस्ल के लोग अपने गीत-संगीत, खाना-खजाना, वेश-आभूषण तथा रहन-सहन को लेकर आते रहे हैं, पर कुछ ही समय में उनका अपनत्व विलीन हो जाता है। अतः उनके लिए भारत में एक साथ अनेक भाषाओं का इस क़दर सदियों से कथित, पठित, प्रस्फुटित रह पाना एक अजीबो-ग़रीब मिसाल जैसा है जिसकी व्याख्या दे पाना मुश्किल काम है। पर किसी भारतीय की रोज़मर्रे की ज़िन्दगी की ओर अगर हम ग़ौर करें तो यह देखेंगे कि वह एक ही साथ प्रतिदिन अलग अलग काम में पृथक् पृथक् परिस्थितियों में भिन्न भिन्न भाषा का प्रयोग करता है। अगर हम देखते हैं कि कोई चाय के बगीचे में मज़दूरों के साथ बिहारी बोलियों में, उनके संचालकों के साथ असमिया में, दफ्तर में अंग्रेज़ी में और मनोरंजन के लिए फिल्म तथा टी.वी. में हिन्दी का व्यवहार करता है और घर में अपने लोगों के साथ बंगला में बात करता है तो हमें ऐसी स्थिति में कोई अस्वाभाविकता नज़र नहीं आती है। यहाँ न केवल व्यक्ति बहुभाषी है, भाषिक स्थितियों में भी बहुभाषिकता ग्रथित है। वह तभी संभव हो सकता है जब किसी मुल्क में भाषाएँ जोड़ने का काम करती हैं, तोड़ने का नहीं। लोग अक्सर यह भूल जाते हैं कि भारत में आये, बसे और जन्मे हज़ारों क्षेत्र के लोगों के लिए उनकी भाषाएँ ही वह साधन रही हैं जो एक दूसरे को आपस में जोड़ती रही हैं।

भारतीय भाषा संस्थान इसी भाषिक संयोग को, आदान-प्रदान को बर्क़रार रखने में और इसमें और इज़ाफा करने के काम में अपने को समर्पित करता आया है। आधुनिक भारतीय भाषाओं के शिक्षण-प्रशिक्षण का क्षेत्र इस संस्थान के लिए सब से महत्वपूर्ण क्षेत्र रहा है। यहाँ से प्रकाशित पौने चार सौ के क़रीब किताबों में से आधी से ज़्यादा भाषा-शिक्षण के क्षेत्र में ही रही हैं।

पर अब तक द्वितीय भाषा शिक्षण की जितनी अच्छी क़िताबें आती रही हैं - खास तौर पर भारतीय भाषाओं के सीखने सिखाने की किताबें - वे सभी अंग्रेजी के माध्यम से ही रची-बनी छपी-छपायी गयी हैं। उनके रचयिता और प्रकाशक शायद सोचते हैं कि अंग्रेजी के माध्यम को अपनाने से द्वितीय भाषा शिक्षण (Second language learning) और विदेशी भाषा शिक्षण (Foreign language learning) दोनों के लिए उनकी किताबें प्रयोग में आ सकती हैं। सोचा होगा कि इस तरह से ऐसी किताबें बाज़ार में खरी उतरेंगीं। लेकिन दक्षिण एशियाई देशों में बसे और यहाँ के किसी न किसी भाषा को मातृभाषा के रूप में बोलने वालों के लिए किसी भारतीय ज़ुबान को सीखना और इसके दायरे के बाहर के लोगों के लिए हमारी भाषाओं पर अधिकार प्राप्त करना दो बिलकुल अलग शिक्षण-प्रक्रियें है। अतः इन दोनों लक्ष्य-गोष्ठियों के लिए दो अलग तरह की सामग्री की आवश्यकता है। एक और कदम आगे जा कर इस अपने लंबे तज़ुर्बे से मैं यह भी कह सकता हूँ कि अगर किसी भारतीय को एक अन्य भारतीय भाषा सीखनी-सिखानी है तो वह काम अगर एक भारतीय भाषा के ज़रिये ही की जा सकती है। उस लिहाज़ से माध्यम भाषा के रूप में हिन्दी का नाम आना स्वाभाविक है कारण इसको मातृ-भाषा तथा अन्य-भाषा के रूप में बोलने-जाननेवाले भारतीय लोगों की संख्या इतनी बड़ी है कि भारतीय संदर्भ में हिन्दी के माध्यम से अन्य अनुसूचित

भाषाओं को सिखाने की वैज्ञानिक ढंग से प्रस्तुत सामग्री अब तक क्यों नहीं आयी थी, यही एक आश्चर्य-जनक बात है। इस कमी की आपूर्ति के लिए और इन ज़रूरतों को देखते हुये भारतीय भाषा संस्थान ने 'भारतीय भाषा ज्योति' की एक पुस्तक-श्रृंखला की संकल्पना की है, जिसके उपज के रूप में तमिल तथा तेलुगु की दो पुस्तक इतिमध्य छप चुकी हैं। इसी कड़ी में संस्थान तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा-विभाग द्वारा संचालित कार्यशालाओं में बनी यह तीसरी किताब है जिसके द्वारा हिन्दी के माध्यम से कश्मीरी सीखी-सिखायी जा सकती है।

त्रिभाषा सूत्र के अन्तर्गत हिन्दी भाषी राज्यों में अन्य भारतीय भाषाओं का तीसरी भाषा के रूप में प्रचलन तो अवश्य हुआ है परन्तु भाषा अध्यापकों एवं पुस्तकों की कमी के कारण वांछित सफलता नहीं मिल पाई। अन्य भारतीय भाषाओं एवं विशेष रूप से दक्षिण भारतीय भाषाओं के अध्ययन एवं अध्यापन हेतु उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार एवं कुछ स्वायत्त संस्थाओं ने एक अभियान कुछ वर्ष पहले प्रारंभ किया था। चयनित भाषाओं की वांछित पुस्तक एवं भाषा अध्यापकों के विशिष्ठ प्रशिक्षण एवं नियुक्ति हेतु राज्य सरकार ने भारतीय भाषा संस्थान का सहयोग आवश्यक समझा। इसी सहयोग की कड़ी में उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार के अनुरोध पर भारतीय भाषा संस्थान ने राज्य के भाषा विभाग के साथ मिलकर असमी, बंगला, उड़िया, मराठी, गुजराती, सिंधी, कश्मीरी, पंजाबी, कन्नड़, मलयालम, तमिल एवं तेलुगु भाषाओं की पाठ्य-सामग्री के निर्माण हेतु कार्यशालाएँ आयोजित कीं। इन कार्यशालाओं के माध्यम से इन सभी भाषाओं की पाठ्य पुस्तकें तैयार की गईं थीं। पर इन सामग्रियों के परिष्करण, संशोधन तथा प्रकाशन में धैर्य तथा लंबी अवधि की आवश्यकता है।

जैसा कि भारतीय भाषा के अध्ययन-अध्यापन से जुड़े लोगों को पता ही है, 1969 में स्थापित होने के बाद से भारतीय भाषा संस्थान का मुख्य उद्देश्य रहा है सभी भारतीय भाषाओं का विकास करना एवं उनमें आवश्यकतानुसार पाठ्य-सामग्री तैयार करना। इस उद्देश्य की पूर्ती के लिए मुख्य भारतीय भाषाओं के अलावा बहुत सी जन जातीय भाषाओं पर शोध हो रहा है और उनमें पाठ्य-सामग्री तैयार की जा रही हैं। इसके अतिरिक्त त्रिभाषा सूत्र के अंतर्गत भारतीय भाषा संस्थान के मैसूर, पूणे, भुवनेश्वर, पाटियाला, सोलन, लखनऊ एवं गुवाहाटी में स्थित क्षेत्रीय भाषा केन्द्रों के माध्यम से प्रति वर्ष जुलाई से अप्रैल तक भारत के विभिन्न राज्यों के अध्यापकों को उनकी इच्छानुसार अथवा संबंधित राज्य की भाषा प्रणाली के अन्तर्गत वांछित भाषाओं में दस मास का गहन प्रशिक्षण दिया जाता है। इस प्रशिक्षण के उपरांत ये अध्यापक सीखी गई भाषा को सम्बन्धित राज्यों के विद्यालयों में पाठ्यक्रम के अन्तर्गत अथवा ऐच्छिक विषय के रूप में पढ़ाते हैं।

संस्थान की ओर से मैं आशा करता हूँ कि यह पुस्तक समस्त हिन्दी भाषा-भाषियों के लिए उपयोगी होगी। इसके माध्यम से वे न केवल सम्बन्धित भाषा के अध्ययन में रुचि का परिचय देंगे, अपितु उसके प्रचार एवं प्रसार में भी अपना अमूल्य योगदान देंगे।

मैसूर

दिनांक:-8.05.2001

**(उदय नारायण सिंह)**

निदेशक, भारतीय भाषा संस्थान

# विषयसूची

# भूमिका

हिन्दी भाषा-भाषियों को ध्यान में रखते हुए, हिन्दी माध्यम से अन्य भारतीय भाषाओं का अध्ययन और अध्यापन के लिए तैयार की गई पाठ्य सामग्रियों की श्रृंखला है ***भारतीय भाषा ज्योति***। इस श्रृंखला की पुस्तकों की रचना भारत सरकार के भारतीय भाषा संस्थान (मैसूर) तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के सहयोग से संचालित कार्यशालाओं में हुई थी। इन पुस्तकों के द्वारा हिन्दी भाषा-भाषी, तथा हिन्दी जाननेवाले अन्य भारतीय भाषा-भाषी अन्य भारतीय भाषाओं की समृद्धि तथा साहित्यिक और सांस्कृतिक परम्परा से परिचित हो सकेंगे। भाषाएँ जानने के पश्चात वे न केवल स्वयं इनका साहित्य मूल रूप से पढ़कर आनन्द ले सकेंगे अपितु इस साहित्य का हिन्दी में अनुवाद करके इन भाषाओं के बोलनेवालों को हिन्दी की साहित्यिक परम्परा से परिचित कर सकेंगे। व्यवहारिक दृष्टि से भी मातृभाषा के अतिरिक्त अन्य भारतीय भाषाओं का ज्ञान होना आज के युग में अत्यन्त उपयोगी है। उदाहरण-स्वरूप, जब व्यापार की खोज में एक प्रांत के लोगों को दूसरे प्रांतों में जाना पड़ता है तब उस प्रांत की भाषा का ज्ञान, उद्देश्य में साधक ही होता है, बाधक नहीं।

प्रस्तुत कश्मीरी पुस्तक से उन भारतीय भाषा-भाषियों को लाभ है जो हिन्दी भाषा जानते हैं और कश्मीरी भाषा सीखना चाहते हैं। ऐसे शिक्षार्थी इस पुस्तक को आधार-सामग्री के रूप में प्रयोग में ला सकते हैं। आवश्यकता पड़ने पर कश्मीरी भाषी या कश्मीरी जाननेवाले व्यक्ति से सहायता ली जा सकती है। इस कश्मीरी पाठ्य सामग्री को देवनागरी लिपि में तैयार की गई है ताकि हिन्दी जाननेवाले आसानी से इस का लाभ उठा सकते हैं।

इन पाठ्य सामग्रियों में प्रशिक्षण प्राप्त करने के पश्चात, छात्रों से निम्नलिखित भाषिक अपेक्षाएँ की जा सक्ती हैं:

1. कश्मीरी भाषा द्वारा भाषा प्रयोग की विभिन्न स्थितियों में किए जानेवाले दिन-प्रतिदिन के वार्तालापों को सुन कर समझना,
2. रेडियो व टी.वी. पर प्रसारित होनेवाली उद्घोषणाओं, समाचारों, विज्ञापन और अन्य कार्यक्रमों का सार ग्रहण करना,
3. अपनी दिनचर्या के विषय में सरल वाक्यों में बातचीत करना एवं कश्मीरी भाषियों से इन विषयों पर औपचारिक तथा अनौपचारिक सन्दर्भों में चर्चा करना,
4. भाषा में पुस्तक, समाचार पत्रों, पत्रिकाओं, सूचनापट्टों, इश्तहारों, व्यक्तिगत तथा अन्य प्रकार के पत्रों आदि से संबंधित छोटे छोटे अनुच्छेदों को पढ़ना और साथ ही शब्दकोष और संदर्भ ग्रंथों का उपयोग कर पाना,
5. ऐसे विषयों पर छोटे छोटे गद्यांश लिखना, व्यक्तिगत तथा अन्य प्रकार के पत्र लिखना, परिचित तथा सरल विषयों पर निर्देशित व स्वतंत्र लेख लिखना जिसमें अपनी रुचि हो,

# भूमिका

हिन्दी भाषा-भाषियों को ध्यान में रखते हुए, हिन्दी माध्यम से अन्य भारतीय भाषाओं का अध्ययन और अध्यापन के लिए तैयार की गई पाठ्य सामग्रियों की श्रृंखला है ***भारतीय भाषा ज्योति***। इस श्रृंखला की पुस्तकों की रचना भारत सरकार के भारतीय भाषा संस्थान (मैसूर) तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के सहयोग से संचालित कार्यशालाओं में हुई थी। इन पुस्तकों के द्वारा हिन्दी भाषा-भाषी, तथा हिन्दी जाननेवाले अन्य भारतीय भाषा-भाषी अन्य भारतीय भाषाओं की समृद्धि तथा साहित्यिक और सांस्कृतिक परम्परा से परिचित हो सकेंगे। भाषाएँ जानने के पश्चात वे न केवल स्वयं इनका साहित्य मूल रूप से पढ़कर आनन्द ले सकेंगे अपितु इस साहित्य का हिन्दी में अनुवाद करके इन भाषाओं के बोलनेवालों को हिन्दी की साहित्यिक परम्परा से परिचित कर सकेंगे। व्यवहारिक दृष्टि से भी मातृभाषा के अतिरिक्त अन्य भारतीय भाषाओं का ज्ञान होना आज के युग में अत्यन्त उपयोगी है। उदाहरण-स्वरूप, जब व्यापार की खोज में एक प्रांत के लोगों को दूसरे प्रांतों में जाना पड़ता है तब उस प्रांत की भाषा का ज्ञान, उद्देश्य में साधक ही होता है, बाधक नहीं।

प्रस्तुत कश्मीरी पुस्तक से उन भारतीय भाषा-भाषियों को लाभ है जो हिन्दी भाषा जानते हैं और कश्मीरी भाषा सीखना चाहते हैं। ऐसे शिक्षार्थी इस पुस्तक को आधार-सामग्री के रूप में प्रयोग में ला सकते हैं। आवश्यकता पड़ने पर कश्मीरी भाषी या कश्मीरी जाननेवाले व्यक्ति से सहायता ली जा सकती है। इस कश्मीरी पाठ्य सामग्री को देवनागरी लिपि में तैयार की गई है ताकि हिन्दी जाननेवाले आसानी से इस का लाभ उठा सकते हैं।

इन पाठ्य सामग्रियों में प्रशिक्षण प्राप्त करने के पश्चात, छात्रों से निम्नलिखित भाषिक अपेक्षाएँ की जा सकती हैं:

1. कश्मीरी भाषा द्वारा भाषा प्रयोग की विभिन्न स्थितियों में किए जानेवाले दिन-प्रतिदिन के वार्तालापों को सुन कर समझना,

2. रेडियो व टी.वी. पर प्रसारित होनेवाली उद्घोषणाओं, समाचारों, विज्ञापन और अन्य कार्यक्रमों का सार ग्रहण करना,

3. अपनी दिनचर्या के विषय में सरल वाक्यों में बातचीत करना एवं कश्मीरी भाषियों से इन विषयों पर औपचारिक तथा अनौपचारिक सन्दर्भों में चर्चा करना,

4. भाषा में पुस्तक, समाचार पत्रों, पत्रिकाओं, सूचनापट्टों, इश्तहारों, व्यक्तिगत तथा अन्य प्रकार के पत्रों आदि से संबंधित छोटे छोटे अनुच्छेदों को पढ़ना और साथ ही शब्दकोष और संदर्भ ग्रंथों का उपयोग कर पाना,

5. ऐसे विषयों पर छोटे छोटे गद्यांश लिखना, व्यक्तिगत तथा अन्य प्रकार के पत्र लिखना, परिचित तथा सरल विषयों पर निर्देशित व स्वतंत्र लेख लिखना जिसमें अपनी रुचि हो,

6. शब्दकोष की सहायता लेते हुए कश्मीरी से हिन्दी में और हिन्दी से कश्मीरी में किसी भी गद्य सामग्री का अनुवाद करना, और

7. कश्मीर के साहित्यिक, सामाजिक और सांस्कृतिक विषयों में जानकारी प्राप्त करना।

उपर्युक्त उद्देश्यों को ध्यान में रखते हुए ही इस पाठ्य-पुस्तक की रचना की गई है। भाषा-अधिगम के चारों कौशलों-- श्रवण, भाषण, वाचन तथा लेखन पर यहाँ समान रूप से बल दिया गया है। श्रवण और भाषण-कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में वार्तालाप हैं और पाठ के अन्त में मौखिक अभ्यास के लिए पर्याप्त सामग्री हैं। इसी प्रकार वाचन और लेखन-कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में एक वाचन-अनुच्छेद है और साथ ही विविध अभ्यास भी।

प्रस्तुत पुस्तक में भूमिका के अतिरिक्त 24 पाठ हैं। इन पाठों में कश्मीरी भाषा की विभिन्न संरचनाओं का प्रयोग स्तरीकृत ढंग से प्रस्तुत किया गया है। ये ही पाठ के शिक्षण बिंदू हैं। पाठ में दिए गए अभ्यास भी इन्हीं शिक्षण बिन्दुओं पर आधारित हैं। प्रत्येक पाठ का ढाँचा इस प्रकार है:

1: वार्तालाप,
2. वार्तालाप में आए नए शब्दों के अर्थ,
3. पाठबिन्दुओं पर आधारित अभ्यास,
4. वाचन-अनुच्छेद,
5. अनुच्छेद में प्रयुक्त नए शब्दों के अर्थ,
6. अनुच्छेद-संबन्धी तथा अनुवाद और लेखन के लिए अभ्यास और
7. व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियाँ।

24 पाठों में से 20 शिक्षण-पाठ हैं और 4 पुनरभ्यास पाठ हैं। ये पाठ 4 इकाईयों में बाँटे गए हैं। प्रत्येक इकाई में पाँच-पाँच शिक्षण पाठ हैं और एक पुनरभ्यास पाठ। इस प्रकार इस पुस्तक में पाठ 6,12,18 और 24 पुनरभ्यास पाठ हैं।

पाठों को व्याकरणिक संरचनाओं और शब्दों की संख्या व प्रकार के आधार पर स्तरीकृत किया गया है। स्तरीकरण के आधार कुछ इस प्रकार है:

1. परिचित से अपरिचित की ओर,
2. सरल से कठिन की ओर,
3. प्रत्येक से सामान्य की ओर,
4. सामान्य से तकनीकी की ओर।

स्तरीकरण करते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया है कि पाठ्य सामग्री की स्वाभाविकता बनी रहे। अतः बाद के पाठों में सिखाए जाने वाले शिक्षण-बिन्दुओं से सम्बद्ध कुछ संरचनाएँ आरम्भ के पाठों में भी आ गई हैं। ऐसा इस लिए हुआ है कि इस पाठ की विषय-वस्तु के संदर्भ में उनका उल्लेख आवश्यक था। ऐसी संरचनाओं को उस पाठ की शब्द-सूची के हिस्से के रूप में बताया गया है।

शिक्षण-पाठों में आई हुई व्याकरणिक संरचनाएँ नीचे दिए गए हैं।

पाठ-1 सहायक क्रिया का प्रयोग(निवेधात्मक रूप सहित) तथा कश्मीरी भाषा के सर्वनामों का परिचय। अपनापन तथा प्रेम का बोध कराने वाले प्रयोग

पाठ-2 सामान्य वर्तमानकाल में सहायक क्रियाओं का प्रयोग, कश्मीरी भाषा की सम्बन्ध-वाचक संज्ञाओं तथा सम्बन्ध-वाचक सर्वनामों का बोध

पाठ-3 सामान्य भूतकाल, निकट भूतकाल तथा विदूर भूतकाल का प्रयोग, कर्ता तथा कर्म कारकों का बोध। 'ने' परसर्ग का प्रयोग, 1-20 तक के अंकों का ज्ञान

पाठ-4 कश्मीरी भाषा में क्रियाओं का भूतकालिक प्रयोग तथा कुछ स्थान-वाचक और दिशा-सूचक विशेषणों का बोध

पाठ-5 कश्मीरी में (आसुन गछ़ि) -चाहिए- का प्रयोग, भावार्थक संज्ञा का बोध

पाठ-6 पुनरभ्यास पाठ

पाठ-7 कश्मीरी में सातत्य तथा आदत-सूचक भूत-काल का प्रयोग, कश्मीरी में सम्प्रदान कारक का प्रयोग

पाठ-8 आदरसूचक तथा सातत्य-भविष्यत् काल तथा कश्मीरी में विशेषण का प्रयोग

पाठ-9 (i) पूर्व वर्तमान काल

(ii) कश्मीरी में (वोल) परसर्ग का प्रयोग जिससे पेशेवरों के नामों के बनाने का बोध

(iii) भाव-वाचक संज्ञाएँ बनाने के लिए (दार) तथा (दारी) प्रत्ययों का प्रयोग

पाठ-10 पूर्ण भूतकाल, भाववाचक संज्ञा बनाने के नियम

पाठ-11 पूर्ण भविष्यत्काल सिखाते हुए को`र तथा हो`त परसर्गों का प्रयोग, दो अक्षरों के मेल से बनने वाले कुछ संयुक्त शब्दों का प्रयोग

पाठ-12 पुनरभ्यास पाठ

पाठ-13 संज्ञाओं के लिंग तथा वचन का पुनर्बलन

पाठ-14 (i) कश्मीरी भाषा के कुछ अनुमति-बोधक और इच्छार्थक-शब्दों का प्रयोग

(ii) विनम्रता-सम्बन्धी और निदेशात्मक प्रयोगों की जानकारी

(iii) कश्मीरी के सर्वनामिक प्रत्यय

(iv) आज्ञार्थक वाक्यों के कुछ प्रयोग

पाठ-15 कश्मीरी में (सक) तथा (प्य) का प्रयोग, शक्यता बोधक, बल-बोधक तथा निषेधात्मक क्रियाप्रयोग

पाठ-16 संज्ञार्थक कृदन्तों, यथा-(ह्य) और (छुन) का प्रयोग

वर्तमानकालिक कृदन्तों, यथा- (ग्रकुॅवुन-आब), (दज़ॖवुन लम्प) का प्रयोग

उत्तम पुरुष एकवचन के सार्वनामिक प्रत्ययों का बोध

पाठ-17 हिन्दी के "बैठकर", "सुनकर" जैसे कश्मीरी के पूर्वकालिक क्रिया-विशेषण कृदन्त का प्रयोग तथा उनके निषेधात्मक रूप

पाठ-18 पुनरभ्यास पाठ

पाठ-19 कश्मीरी क्रियाओं तथा संज्ञाओं की पुनरावृत्ति
पाठ-20 हेतुमद वाक्यों का प्रयोग
पाठ-21 कश्मीरी के संयुक्त तथा मिश्र-वाक्य
पाठ-22 प्रेरणार्थक-क्रियाओं का बोध
पाठ-23 कश्मीरी के कर्म-वाच्य तथा भाव-वाच्य-वाक्य
पाठ-24 पुनरभ्यास पाठ

पहले ही कहा जा चुका है कि प्रत्येक पाठ के वार्तालाप के बाद उस वार्तालाप में आए नए शब्दों को दिया गया है। कश्मीरी भाषा में ऐसे बहुत से शब्द हैं जो संस्कृत तथा अन्य भाषाओं से आए हैं। इन में से कई शब्दों का प्रयोग हिन्दी में भी होता है। पाठों के अभ्यास, पाठ में सिखाए गए पाठ्य-बिन्दुओं को ध्यान में रख कर तैयार किए गए हैं। इन अभ्यासों का उपयोग सीखे हुए बिन्दुओं को दोहराने तथा परीक्षा के लिए भी किया जाएगा। नियम के अनुसार छात्र की परीक्षा उन्हीं बिन्दुओं के विषय में ली जाएगी, जो सिखाए जा चुके हैं। लेकिन प्रत्येक पाठ में नए वाक्य अवश्य देखने को मिल जाएँगे। सीखी हुई संरचनाओं और शब्दों के सहयोग से विद्यार्थी स्वयं ऐसे वाक्य बना सकते हैं जिन का प्रयोग सीखे गए पाठों में नहीं हुआ है। प्रत्येक अभ्यास में परीक्षा के लिए एक समय पर एक ही बिन्दु को दृष्टि में रखा गया है।

अभ्यास में दिए गए प्रश्न, भाषा-संरचना और शब्दों से सम्बन्धित हैं। कुछ प्रमुख अभ्यास इस प्रकार हैं:- शब्दों का क्रम ठीक करके लिखना, वाक्य-विस्तार करना, वाक्य-रूपों में परिवर्तन करना, एक ही वाक्य को विभिन्न तरीक़ों से कहना, वाक्यों या वाक्यांशों को जोड़ कर वाक्य बनाना, उपयुक्त शब्दों का चयन करना, वाक्यों में रिक्त स्थानों को भर के वाक्य पूरा करना, कर्ता या कर्म के लिंग और वचन के अनुसार क्रम में उपयुक्त प्रत्यय लगाकर वाक्य बनाना और प्रश्नों के उत्तर देना, इत्यादि। प्रत्येक पाठ में अभ्यास-प्रश्नों की संख्या औसत 7 से 10 के बीच में है।

वाचन अनुच्छेद का उद्देश्य छात्र के बोधन और शब्द-भण्डार को विकसित करना है। इन अनुच्छेदों के विषय में दो प्रकार के प्रश्न पूछे गए हैं:- वस्तुनिष्ठ एवं विस्तारनिष्ठ। इन प्रश्नोंसे छात्र के बोधन तथा अभिव्यक्ति की मूल्यांकन होगी।

व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियों में अपेक्षित व्याख्या के लिए सरल और साधारण भाषा का प्रयोग किया गया है। प्रयास यही रहा है कि तकनीकी शब्दावली का कम से कम प्रयोग हो। अतः कुछ व्याकरणिक शब्द-भेदों, जैसे, संज्ञा, सर्वनाम, क्रिया, विशेषण, काल, वचन, लिंग, कृदन्त आदि को छोड़ कर अन्य भेदों या कोटियों के लिए तकनीकी शब्दों का प्रयोग नहीं किया गया है। छात्र को चाहिए कि वह व्याकरणिक संरचनाओं का अच्छी तरह अभ्यास कर उन्हें पूरी तरह हृदयंगम करे। इस विधि से व्याकरण के नियमों को समझना सरल हो जाएगा।

इस पुस्तक को कक्षा में पढानेवाले अध्यापकों से दो तीन बातें कहना चाहती हूँ। किसी भी भाषा को पढ़ाने के क्षेत्र में कोई भी एक तरीक़ा ऐसा नहीं है जो पूरी तरह समर्थ हो या अपने आप में पूर्ण हो, विशेष रूप से द्वितीय भाषा पढ़ाने के संदर्भ में यह बात शतशः सत्य है। द्वितीय भाषा के लिए विद्यार्थी को कक्षा के भीतर और बाहर एक जैसा प्रयास करना होगा। विद्यार्थी सीखी गई संरचनाओं और शब्दों को जितना अधिक दोहराएगा, उनका जितना अधिक प्रयोग करेगा, उतना ही

उसके उच्चारण और बोधन में सुधार होगा। शिक्षकों से अपेक्षा की जाती है कि वह सिखाई-गई संरचनाओं और कश्मीरी शब्दों के अभ्यास के लिए कक्षा में उपयुक्त वातावरण पैदा करें। कहने का तात्पर्य यह है कि भाषा को उसके परिवेश में रख कर ही सीखना और सिखाना चाहिए। उससे सीखने-सिखाने की प्रक्रिया सरल भी होगी और स्वाभाविक भी।

सिखाई गई संरचाओं और शब्दों का पर्याप्त अभ्यास करा लेने के बाद शिक्षक को चाहिए कि वह पूरे पाठ को ऊँचे स्वर में पढ़ें। शिक्षक का उच्चारण स्पष्ट होना चाहिए, अभिव्यक्ति के अनुसार उसके स्वर में उचित उतार-चढ़ाव होना चाहिए। पाठ का पहला वाचन धीमी गति से किया जाए जिससे विद्यार्थी प्रत्येक ध्वनि, शब्द और वाक्य को स्पष्ट रूप से सुन सके। इसके पश्चात् पाठ को भाषा की स्वाभाविक गति के अनुसार पढ़ना चाहिए। तत्पश्चात् अपने साथ-विद्यार्थियों को भी सामूहिक रूप से पाठ को दोहराने के लिए कहना चाहिए। फिर हर एक विद्यार्थी को अपने आप पढ़ने के लिए समय देना है। इसके पश्चात् बोधन-संबन्धी प्रश्न पूछे जाएँ। यदि विद्यार्थियों को प्रश्नों के उत्तर देने में कठिनाई हो तो शिक्षक उनकी सहायता करें। इतने अभ्यास के बाद विद्यार्थी स्वतः उस पाठ का ग्रहण कर पाएगा और पाठ अच्छी तरह समझ सकेगा। यदि छात्र के उच्चारण में कोई त्रुटि हो तो शिक्षक उस त्रुटि को दोहराए बिना सही रूप का परिचय दें। उस अभ्यास के पश्चात् भी विद्यार्थियों के मन में यदि सन्देह या प्रश्न रह जाए तो शिक्षक उसका निवारण करें। अगर हमारे विद्यार्थी वयस्क हैं, बार-बार दोहराने में उन्हें हिचक भी हो सकती है और वे इस अभ्यास को अरुचिकर भी पा सकते हैं। ऐसी अवस्था में शिक्षक अपनी सुविधानुसार, व्यक्तिगत रूप से उनकी सहायता करें। सांस्कृतिक और व्याकरणिक टिप्पणियों को कक्षा में न पढ़वा कर, घर में पढ़ने के लिए कहें। ध्यान रहे कि कक्षा समाप्त होने से पहले अन्तिम वाचन शिक्षक द्वारा ही हो जिस से छात्र के मन में उन का सही उच्चारण अंकित रहे।

अनुवाद और लेखन का अभ्यास छात्र को गृहकार्य के रूप में दिया जाए। शिक्षक इसकी सावधानी-पूर्वक जाँच करें और छात्र के सन्देह और समस्याओं की विस्तारपूर्वक चर्चा तथा उनका निदान करें।

कुछ पाठों में कश्मीरी भाषा के प्रचलित मुहावरों व कहावतों का प्रयोग हुआ है। यदि हिन्दी में भी उसी तरह के मुहावरें हों तो शिक्षक उनका सहारा लेते हुए अर्थ स्पष्ट करें। यदि हिन्दी में ऐसे मुहावरे न हों तो शिक्षक विभिन्न वाक्यों में उनका प्रयोग करके उनके अर्थ स्पष्ट करें।

प्रत्येक पाठ भाग का अनुवाद करते समय इस बात को ध्यान रखा गया है कि हिन्दी भाषा की स्वाभाविकता बनी रहे। लेकिन कुछ संदर्भों में संरचनाओं पर आधारित अनूदित हिन्दी होने के कारण वह अस्वाभाविक या बनावटी भी लग सकती है। ऐसा शब्दशः अनुवाद केवल इसलिए दिए गए हैं जिस से छात्र अर्थ समझ सकें। अनुवाद का प्रयोग कश्मीरी भाषा सीखने के लिए न किया जाए। भाषा संरचनाओं पर आधारित वार्तालापों के अभ्यास द्वारा सीखी जा सकती हैं, अनुवाद से नहीं। अनुवाद अर्थ समझने के लिए सहायक होता है, यह ज़रूरी नहीं है कि भाषा के अभ्यास के लिए वह कार्यकर हों। हिन्दी अनुच्छेद की कश्मीरी भाषा में अनुवाद करते समय छात्र यही प्रयास करें कि उसका अनुवाद कश्मीरी भाषा की संरचना में हो, हिन्दी की संरचना में नहीं। वाचन अनुच्छेदों के हिन्दी अनुवाद नहीं दिए गए हैं। ऐसा इसलिए किया गया है कि छात्र कश्मीरी भाषा को इसी भाषा के माध्यम से ही समझने का प्रयास करें और स्वयं उसका हिन्दी में अनुवाद करने का भी प्रयास करें।

भाषा-शिक्षण को अधिक प्रभावशाली तथा रोचक बनाने के लिए कश्मीरी भाषा के परिवेश का अनुभव तथा कश्मीरी भाषा-भाषियों से संपर्क महत्वपूर्ण है। प्रयास किया जाए कि छात्रों को कश्मीरी भाषा-भाषियों के संपर्क में आने का अवसर मिले। कश्मीरी भाषा में ग़ज़ल, वाक, वचन, कविताएँ, वार्तालाप, भाषण आदि सुनने के अवसर प्रत्यक्ष में या केसटों द्वारा दिलाया जाए। प्रयत्न किया जाए कि कक्षा में जम्मू-कश्मीर राज्य के प्राकृतिक, ऐतिहासिक और सांस्कृतिक महत्व के चित्र लगाए जाएँ। साथ ही छात्रों को कश्मीरी भाषा के महान साहित्यकारों, नेताओं तथा अन्य विभूतियों के चित्र भी देखने को मिलें। यदि उपलब्ध हो सके तो जम्मू व कश्मीर राज्य के हस्तशिल्प के नमूनों से कक्षा को सजाया जाए।

इस पाठ्यक्रम के पश्चात्, छात्रों से जो अपेक्षाएँ की गई हैं उनका विवरण इस भूमिका में पहले ही दिया जा चुका है। वास्तव में शिक्षार्थियों ने कितना सीखा, वह इस पुस्तक की कसौटी भी है और मूल्यांकन भी। यह प्रयास प्रायोगिक है। इसमें शिक्षकों एवं छात्रों की व्यावहरिक समस्याओं के आधार पर सुधार की बहुत सी संभावनाएँ हैं। इस दिशा में टिप्पणियों एवं सुझावों का स्वागत है।

यह भूमिका अधूरी रह जाएगी यदि मैं भारतीय भाषा संस्थान के पूर्व निदेशक **डॉ. ई. अणामलै** तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के पूर्व भाषा-परामर्शी **डॉ. गोविन्द शर्मा रजनीश** के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट न करूँ क्योंकि भारतीय भाषा ज्योति श्रृंखला की पुस्तकों का रूपांकन करने तथा कार्यशालाओं के संचालन का चुनौती पूर्ण उत्तरदायित्व इन्हीं महानुभावों द्वारा मुझे सौंपा गया था। भारतीय भाषा ज्योति श्रृंखला की पुस्तकों का निर्माण काफी समयपूर्व हो गया था पर यह बहमूल्य सामग्री बरसों तक अंधकार के गर्त में छिपी रही। संस्थान के पूर्व उपनिदेशक **डॉ. ओंकार नाथ कौल** ने इस पुस्तक के निर्माण के बाद इस के सुधार के लिए बहुत ही उपयोगी सलाह दिए और इसे प्रकाश किरण दिखाने में सच्ची प्रयास किए हैं। उन से मैं बहुत आभारी हूँ।

हमारे वर्तमान निदेशक **प्रो. उदय नारायण सिंह** के प्रति भी मैं अपनी कुतज्ञता प्रकट करना चाहती हूँ। उन्होंने हिन्दी के माध्यम से तैयार की गई ये भारतीय भाषा ज्योति की श्रृंखला की सभी पुस्तकों के प्रकाशन में बहुत दिलचस्पी दिखायी हैं। इस श्रृंखला को उत्तरोत्तर आगे बढ़ाने का श्रेय भी उन्हीं को जाता है।

पुस्तक के रचयिता **डॉ. रतन लाल तलाशी, श्री प्यारे हताश** एवं **अर्जुन देव मज़बूर** तथा हिन्दी विशेषज्ञ **प्रो(डा) एम.एल. उप्रैती** के अथक प्रयासों के परिणामस्वरूप ही यह कार्य संपन्न हो सका है। इनके प्रति धन्यवाद ज्ञापन केवल एक औपचारिकता ही होगी। **कुमारी रेखा शर्मा** को भी मैं धन्यवाद देना चाहती हूँ जिन्होंने मेरी इस भूमिका को अंग्रेज़ी से हिन्दी में अनुवाद किया है।

मेरा धन्यवाद **कुमारी पूर्णिमा, एन** को भी है जिन्होंने इस पुस्तक का डी.टी.पी का काम बहुत श्रद्धा से किया है।

उन सभी छात्रों एवं शिक्षकों के प्रति मैं अग्रिम रूप से अपना आभार अभिव्यक्त करना चाहती हूँ जो इस सामग्री का उपयोग करेंगे एवं इसके विषय में अपने विचार तथा प्रतिक्रियाएँ हम तक पहुँचाएंगे।

मैसूर

**बी. श्यामला कुमारी**
रीडर एवं अनुसंधान अधिकारी
भारतीय भाषा संस्थान

## पाठ-1

| ॲकिस कॉशरिस गरस मंज़ | | एक कश्मीरी घर में |
|---|---|---|
| दीनानाथ | : पिंकी कूरी! तलय दरवाज़ुॅ मुच़र! यि वुछ कुस छु? नेर जल। | पिंकी बेटी ज़रा दरवाज़ा तो खोलो। देखो तो कौन है! जल्दी जाओ। |
| पिंकी | : अछा माहरा। | जी अच्छा। |
| दीनानाथ | : गो'बरी कुस छु? | बेटी कौन है? |
| शुक्लाजी | : बुॅ माहरा छुस। | मैं हूँ जी। |
| दीनानाथ | : ओहो शुक्लाजी! ॲच़िव अन्दर। वारय छिवुॅ? | ओहो शुक्लाजी! आइए भीतर। आप ठीक है? |
| शुक्लाजी | : वारय माहरा। तो'ह्य छिवुॅ सॉरी वारय? | जी ठीक हूँ। क्या आप सब ठीक ठाक हैं? |
| दीनानाथ | : आहन मारहा। ॲस्य् छि ठीख पॉठ्य्। | जी हाँ। हम ठीक तरह हैं। |
| शुक्लाजी | : ये'ति छे' सख तूॅर। | यहाँ सख्त सर्दी है। |
| दीनानाथ | : आहन माहरा, वन्दुॅ हय छु। बालन छु शीन। रॅटिव कांगुॅर, कॅरिव वुशनेर। | जी हाँ, शीतकाल जो है। पर्वतों पर बर्फ है। लीजिए काँगड़ी, तापिए। |
| शुक्लाजी | : यि कांगुर छे' स्वंदर। | यह काँगड़ी सुन्दर है। |
| दीनानाथ | : यि माहरा छे' च्रारुॅ कांगुॅर। कांगुर छे' ये'ति बचाव। | यह चरार की काँगड़ी है। काँगड़ी यहाँ आवश्यक है। |
| शुक्लाजी | : आहन माहरा। आगरा छनुॅ अज़कल तूॅर। तति छु वुशनेर। | जी हाँ। आगरा में आजकल ठंड नहीं। वहाँ गरमी है। |
| दीनानाथ | : चाय चे'यिव। | चाय पीजिए। |
| शुक्लाजी | : न माहरा। | जी नहीं। |
| दीनानाथ | : ते'लि चे'यिव कॅहवुॅ। कॅहवु छु जान। | फिर कहवा लीजिए। कहवा अच्छा है। |
| शुक्लाजी | : अछा ॲनिव। | अच्छा लाइए। |
| दीनानाथ | : पिंकी! मॉज छय आवुॅर। स्व छे' हे'रि। चुॅ बनाव कॅहवुॅ। | पिंकी, माँ व्यस्त है। तुम कहवा बनाओ। |
| शुक्लाजी | : शुर्‌य छा वारय? | बच्चे ठीक हैं? |
| दीनानाथ | : अहन माहरा। तिम छि वारय। पिंकी छे' माशटरबाय तुॅ राजा जी छु डाक्टर। | जी हाँ, वे ठीक हैं। पिंकी अध्यापिका है और राजा जी डाक्टर हैं। |

| | | |
|---|---|---|
| शुक्लाजी | : अस्ल। मुबारक छुवुँ। ते'लि ख्यॉयिव सालाह। | बहुत अच्छा है। बधाई है। फिर दावत खिलाइए। |
| दीनानाथ | : परवाय छुनुँ। | कोई बात नहीं। |
| शुक्लाजी | : अज़ माहरा छे' नोकरी खाब। | आज कल नौकरी मिलना कठिन है। |
| दीनानाथ | : ति छु पज़र। | यह ठीक है। |
| शुक्लाजी | : राजा जी कति छु? | राजा जी कहाँ हैं? |
| दीनानाथ | : सु छु ये'ती। | वह यहीं हैं। |
| रानी | : नमस्कार माहरा। | नमस्कार जी। |
| शुक्लाजी | : नमस्कार। | नमस्कार। |
| दीनानाथ | : यिम छि शुक्ला जी आगरुॅहुॅक्य। | ये शुक्लाजी हैं, आगरा के। |
| रानी | : यिम छा सॉलॉन्य। | क्या ये पर्यटक हैं? |
| दीनानाथ | : आ सॉलॉन्य छि। मगर यिम छिनुॅ व्यपर। | हाँ पर्यटक हैं। मगर ये कोई पराये नहीं। |
| रानी | : तो'ह्य गॅछ़िव बाज़र। च़ो'ट ॲनिव। पिंकी, जल्दी कर। कॅहवुॅ बनाव। तयॉरी कर तुं डिवटी नेर। | आप बाज़ार जाइए। रोटी ले आइए। पिंकी, जल्दी कर। कहवा बना। तैयारी कर और ड्यूटी पर जा। |
| शुक्लाजी | : भाभी, कॅशीर छे' खूबसूरत। | भाभी कश्मीर सुन्दर है। |
| रानी | : अहन माहरा। खूबसूरत छे'। तो'ह्य वुछिव बाग, बाल तुं क्वलुं। सोरुय छु खूबसूरत। | जी हाँ, सुन्दर है। आप बाग, पर्वत और नदियाँ देखिए। सारा सुन्दर है। |
| दीनानाथ | : रॅटिव च़ो'ट। पिंकी! कॅहवुॅ थवि पथर। तुलिव शुक्लाजी। | रोटी लो। पिंकी कहवा नीचे रखो। उठाइए शुक्लाजी। |
| शुक्लाजी | : यि चोंट छे' मज़ुॅदार। कॅहवुॅ ति छु जान। | यह रोटी स्वादिष्ट है। कहवा भी अच्छा है। |
| दीनानाथ | : हुम बिस्कूट तुलिव माहरा। यिम छि नमकीन। | वह बिस्कुट उठाइए। यह नमकीन हैं। |
| रानी | : तुलिव ह्व च़ो'ट। यि छे' बॉकिरखॉन्य। | यह रोटी लीजिए। यह बाक़िरखानी है। |
| शुक्लाजी | : यि छे' मज़ुॅदार। | यह मज़ेदार है। |
| दीनानाथ | : खे'यिव ब्याख। | एक और लीजिए। |
| शुक्लाजी | : बस शुक्रिया। | बस धन्यवाद। |

## शब्दार्थ

| कश्मीरी | हिन्दी अर्थ | कश्मीरी | हिन्दी अर्थ |
|---|---|---|---|
| कूरी | पुत्री, बेटी | म्यॉन्य | मेरे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| दरवाज़ु | दरवाज़ा | ज़ॉन्यकार | परिचित |
| मुच़रुन | खोलना | तो'ह्य | आप |
| यि | यह | बाज़र | बाज़ार |
| वुछुन | देखना | चो'ट ॲनिव | रोटी लाइए |
| कुस | कौन | कर | करो |
| छु | है | नेर | निकलो |
| नेरुन | चलना, निकलना | खूबसूरत | सुन्दर |
| जल | जल्दी | रुत | ठीक |
| महरा | महाराज | बुछिव | देखिए |
| अन्दर | अन्दर | बाग़ | उपवन, बाग |
| अचुन | अन्दर आना, घुसना | बाल | पर्वत |
| वारय | ठीक | क्वलु | नदियाँ |
| बिहुन | बैठना | कम केंह | कुछ कम नहीं |
| वॅलिव | आइए | शानदार | भव्य |
| अज़ | आज | तॉमीर | इमारत |
| छि | है | थव | रखो |
| सख तूर | कड़ी ठंड़ | पथर | नीचे |
| अहन माहरा | जी हाँ | तुलिव | उठाइए |
| वन्दु | जाड़ा | मज़ुदार | मज़ेदार |
| बाल | पर्वत | जान | अच्छा |
| शीन | बर्फ, हिम | बिस्कूट | बिस्कुट |
| रटुन | लेना, पकड़ना | बस बस | काफ़ी है |
| ये'ति | यहाँ | ते'लि | तब |
| बचाव | बचाव | ख्यावुन | खिलाना |
| ठंड़ | ठंड | सलाह | दावत |
| चो'न | पीना | परवाय छुनु | कोई चिन्ता नहीं |
| ज़ो'रूरथ | आवश्यकता | खाब | स्वप्न |
| ते'लि | फिर | पज़र | सत्य |
| कॅहवु | कहवा | कति छु ? | कहाँ है? |
| यलाज | इलाज | सु | वह |
| अनुन | लाना | ये'ति | यहीं |
| मॉज | माँ | यिम | ये |
| आवुर | व्यस्त | आगरॅहुक्य | आगरा के |
| चु | तुम | छि | हैं |
| बनावुन | बनाना | छा | क्या है |
| शुर्य् | बच्चे | सॉलॉन्य | पर्यटक |

| | | | |
|---|---|---|---|
| माश्टर | अध्यापक/अध्यापिका | व्यपर | पराया |
| तुं | और | मुबारक | बधाई |

## *अभ्यास*

**I नीचे दिए गए वाक्यों का अभ्यास कीजिए।**

| | |
|---|---|
| (क) बुँ छुस दीनानाथ | अँस्य छि शुर्य् |
| चुँ छुख राजाजी | तो'ह्य छिवुँ सॉलॉन्य |
| हु छु राजाजी | हुम छि सॉलॉन्य |
| यि छु बिस्कूट | यिम छि बाल |
| सु छु डाक्टर | यिम छि मास्टर |
| (ख) बुँ छस रानी | अँस्य् छे' निचि |
| चुँ छख पिंकी | तोह्य् छवुँ कोरि |
| ह्व छे' मॉज | हुमुँ छे' क्वलुँ |
| यि छे' बॉकिर खॉन्य् | यिम छे' कांगरि |
| स्व छि माशटर | तिमुँ छे' डाक्टर |
| (ग) आगरा छु शानदार | बिस्कूट छि नमकीन |
| ताज छु शानदार | बॉकिर खानि छे' मज़ुँदार |
| चाय छे' मज़ुँदार | क्वलुँ छे' खूबसूरत |
| (घ) चुँ व्वथ | तो'ह्य वॅथिव |
| चुँ अन | तो'ह्य् अनिव |
| चुँ मुँचऱाव | तो'ह्य मुचऱॉविव |
| चुँ व्वलुँ | तो'ह्य वॅलिव |
| चुँ गछ़ | तो'ह्य गॅछ़िव |
| चुँ कर | तो'ह्य कॅरिव |

**II कोष्ठक में दिए हुए शब्दों से उपयुक्त शब्द चुनकर वाक्य पूरे कीजिए।**

(क)

1. कॅशीर छे'..................................................[खूबसूरत/ठीक]
2. ताजमहल छु ............................................[शानदार/जान]
3. बिस्कूट छि .............................................[ठंडुँ/नमकीन]
4. राजाजी छु ...............................................[डाक्टर/आवुर]
5. शुक्लाजी ..................................................[सॉलॉन्य्/ये'ती]

(ख)

1. ................................छुस दीनानाथ [बॅु/सु]
2. ............................. डाक्टर [हु/चु]
3. ............................. छु बाग [बॅु/यि]
4. ............................. छुख मास्टर [चॅु/सु]
5. ............................. छु बाल [यि/चु]
6. ............................. छु वारय [सु/छुख]
7. ................................. छस रानी [चॅु/बॅु]
8. ................................. छुख स्वन्दर [चॅु/स्व]
9. ................................. छे' खूबसूरत [बॅु/स्व]

(ग)

1. ........... छि माशटर [ॲस्य्/तो'ह्य]
2. ............ छिव डाक्टर [यिम/तो'ह्य]
3. ............... छि सॉलॉन्य [ॲस्य्/यिम]
4. ............... छि बाल [यिम/हुम]
5. ............... छि वारय [तिम/हुम]

(घ)

1. ............. छे' स्वन्दर [तो'ह्य/अस्य्]
2. ................. छिवॅु वारय [तो'ह्य/यिम]
3. .................. छे' शानदार [ॲस्य्/यिम]
4. .................. छे' सॉलॉन्य [तिम/हुम]
5. .................. छे'ख्वश [हुम/तिम]

**III उदाहरण के अनुसार वाक्य बदलिए।**

| | |
|---|---|
| (क) बॅु .......... वारय | ॲस्य् छि ............. |
| बॅु छुस वारय | ॲस्य् छि वारय |
| 1. चॅु छुख ख्वश | ........................... |
| 2. हु छु स्वन्दर | ........................... |
| 3. यि छु जान | ........................... |
| 4. सु छु डाक्टर | ........................... |
| 5. बॅु छुस सॉलॉन्य | ........................... |

(ख)

1. बुॅ छस् ये'त्य ..............................
2. बुॅ छुस ये'त्य ..............................
3. बुॅ छस स्वन्दर ..............................
4. चुॅ छुख खूबसूरत ..............................
5. स्व छे' मज़दार ..............................
6. यि छे' ठन्डुॅ ..............................

(ग) ॲस्य् छि सॉलॉन्य् ..........................................
ॲस्य छे' सॉलानि बुॅ छुस् सॉलॉन्य

1. ॲस्य् छे ख्श ..................................
2. यिम छे ठीक पॉठ्य ..................................
3. तो'ह्य छिव स्वन्दर ..................................
4. तिम छि वारय ..................................
5. हुम छि नमकीन ..................................

(घ) ॲस्य् छि माशटर ..........................................
ॲस्य् छे' माशटर बुॅ छुस माशटर

1. तो'ह्य छिवुॅ डाक्टर ..................................
2. ॲस्य् छि ये'त्य ..................................
3. यिम छि नमकीन ..................................
4. हुम छे' स्वन्दर ..................................
5. तिम छे' जान ..................................

**IV कोष्टक में दिए हुए शब्दों में से उपयुक्त. शब्द चुनकर वाक्य पूरे कीजिए।**
(तुलिव, गछ़िव, ख्ययिव, च्ययिव, कॅरिव, बनॉविव)

(क) कॅहवुॅ ..................................
कॅहवुॅ बनॉविव।

1. बाज़र ......................।
2. चाय ......................।
3. बिस्कूट ......................।
4. च़ो'ट ......................।
5. जल्दी ......................।

**V उपयुक्त वाक्यांशों को मिलाइए।**

| (क) | (ख) |
|---|---|
| पथर | ॲनिव |
| बाज़र | कॅरिव |
| जल्दी | गॅछ़िव |
| दॉर | मुच़रॉविव |
| च़ो'ट | बिंहिव |

**VI उदाहरण के अनुसार वाक्य बदलिए।**

(क) कॅहवुॅ चे' — कहवुॅ चे'यिव

1. साल खे' ......................................
2. बिस्कूट तुल ......................................
3. बाग वुछ ......................................
4. बाज़र गछ़ ......................................
5. जल्दी कर ......................................

(ख) चुॅ गछ़ ......................................

1. चुॅ गछ़ — तो'ह्य गॅछ़िव
2. चुॅ व्वलुॅ ......................................
3. चुॅ वुछ ......................................
4. चुॅ बे'ह ......................................
5. चुॅ बनाव ......................................

**VII उदाहरण के अनुसार दिए हुए वाक्यों को निषेधात्मक-रूप दीजिए।**

**उदाहरण**

बुॅ छुस शुक्ला जी ......................................

बुॅ छुस शुक्ला जी — बुॅ छुस नुॅ शुक्ला जी

1. बुॅ छुस दीनानाथ ......................................
2. चुॅ छुखा राजाजी? ......................................
3. हु छु माशटर ......................................
4. ॲस्य् छि सॉलॉन्य ......................................
5. तो'ह्य छिवुॅ ख्वश ......................................
6. हुम छि बिस्कूट ......................................

**VIII उदाहरण के अनुसार वाक्यों को प्रश्नात्मक रूप दीजिए।**
**उदाहरण**

बुॅ छुस डाक्टर ..........................................

1. बुॅ छुस डाक्टर बुॅ छुसा डाक्टर?
2. बुॅ छुस माशटर ..........................................?
3. च़ो'ट छे' मज़दार ..........................................?
4. कॅहवुॅ छु जान ..........................................?
5. बुॅ छुस वारय ..........................................?
6. चुॅ छुख ख्वश ..........................................?

**IX उदाहरण के अनुसार दिए हुए वाक्य बदलिए।**

बुॅ छुस नुॅ माशटर ..........................................

1. बुॅ छुस नुॅ माशटर बु छुस माशटर
2. बुॅ छस नुॅ रानी ..........................................
3. चुॅ छुख नुॅ ख्वश ..........................................
4. तो'ह्य छिवुॅ नुॅ वारय ..........................................
5. यि छु नुॅ जान ..........................................

**X उदाहरण के अनुसार कोष्ठक में दिए हुए हिन्दी शब्दों के समानार्थक कश्मीरी शब्द देते हुए वाक्यों की पूर्ति कीजिए।**
**(हूँ, बेटी, हो, पर्यटक, उठो, सुन्दर)**

बुॅ.............................. डाक्टर

1. बुॅ छुस डाक्टर
2. पिंकी छे' ..............................
3. चुॅ .................................. ये'ति
4. दीनानाथ छु ..............................
5. पिंकी ......................................
6. यि छे' ..............................

**XI संवाद के आधार पर उदाहरण के अनुसार शब्दों के जोड़े बनाइए।**

च़ो'ट - कॅहवुॅ - रानी - आगरा - कॅशीर - क्वल
बॉकिर - खॉन्य् - चाय - खूबसूरत - शानदार
बाल - पिंकी

**XII पढ़िए और समझिए।**

वॅलिव माहरा। वुछिव। यि छु गुल्मर्ग। वुछिव सरसब्ज़ मॉदान। पहाड वुछिव। ह्व छे ख्यलन मर्ग। ये'ति छि वारयाह सॉलॉन्य। ये'ति छि ग्यस्ट हावुस। हु छु क्लब। हवा छु ठंडुॅ। ओ'बुर छु क्रुहुन। ये'ति छु बाज़र। गुर्‌य वुछ। बुॅ छुस गुर्‌यवोल। पॉन्सुॅ दि तुॅ कर गुर्‌य सवॉर्‌य। हु छु जंगल। यिम छे' यारि। हुम छि दिवदार। पख जल। यि छु होटल। अथुॅ बुथ छल। बतुॅ खे'।

## *शब्दार्थ*

| कश्मीरी | हिन्दी अर्थ | कश्मीरी | हिन्दी अर्थ |
|---|---|---|---|
| मॉदान | मैदान | मज़दार | मज़ेदार |
| सबुॅज़ | हरा | जंगुल | वन |
| हवा | वायु | दिवदार | देवदार का पेड़ |
| ठंडुॅ | सर्द | यारि | चीड़ के पेड़ |
| क्रुहुन ओ'बुर | कालेबादल, मेघ | अथुॅ | हाथ |
| गुर्‌य | घोड़े | बतु खे' | रोटी खाओ |
| पॉन्सुॅ | पैसे | छल | धो लो |
| गुरय् सवॉर्‌य | घोड़े की सवारी | बुथ | मुँह |

## *अभ्यास*

**I अनुच्छेद के अनुसार निम्नलिखित प्रश्नों का उत्तर दीजिए।**

1. गुलमर्ग छा खूबसूरत ?
2. हवा छा गर्म?
3. मॉदान छा सबुॅज़?

**II अनुच्छेद के अनुसार प्रत्येक शब्द-वर्ग से अनुपयुक्त शब्द बताइए।**

जंगल - दिवदार - यॉर - बॉकिरखान्य्

गुलमर्ग - ख्यलन मर्ग - गर्म - गुर - गुर्‌यवॉल्य्

सबुॅज़ - होटल - क्लब - गे'स्ट - हावुस - चाय

**III कोष्ठक में दिए हुए शब्दों का उपयुक्त प्रयोग करके वाक्यों की पूर्ति कीजिए।**

(सर सब्ज़ - वुछिव - गुलमर्ग - क्रुहुन - हवा - सॉलॉन्य्)

1. यि छे' ..........................................
2. मॉदान छि ....................................
3. पहाड ..........................................
4. ये'ति छि वारयाह ..........................

5. ...................... छु ठंडुॅ
6. ओ'बुर छु..................................

**IV कश्मीरी में अनुवाद कीजिए।**

यह आगरा है। यहाँ ताजमहल है। ताज सुन्दर है। शानदार भी है। यहाँ आइए। यहाँ बाज़ार है। वह दुकान है। यह पेडा है। पेडा स्वादिष्ट है। पेडा खाइए।

**V अपने बारे में कश्मीरी में तीन वाक्य लिखिए।**

## *टिप्पणियाँ*

I इस पाट में कश्मीरी के "छ" (है) क्रिया रूपवाले सरल तथा क्रिया के आज्ञार्थक अछ़, आओ, ॲचि़व (आइए) आदि रूपों के वाक्यों का परिचय दिया गया है।

**उदाहरण**

| | |
|---|---|
| ॲस्य् छि ठीक पॉठ्य। | हम ठीक ठाक हैं। |
| वॅलिव-वॅलिव अंदर ॲचि़व। | आइए आइए अन्दर आइए। |

**II**

**(क)** ऊपर दिए गए उदारहणों को ध्यान से देखिए। वाक्यों में शब्दों का क्रम हिन्दी भाषा के क्रम से भिन्न हैं। कश्मीरी भाषा के वाक्य में (छु) (है) हम (ॲस्य) के बाद आता है। जैसे 'ॲस्य छि ठीक पॉठ्य'। हिन्दी वाक्यों में 'हैं' सामान्यता वाक्य के अन्त में आता है। कुछ और उदाहरण देखिए।

| | |
|---|---|
| 1. कॅशीर छे' खूबसूरत। | कश्मीर खूबसूरत है। |
| 2. ये'ति छे' सख तूॅर। | यहाँ बहुत सर्दी है। |
| 3. कॅहवुॅ छु जान। | कहवा अच्छा है। |

**(ख)** याद रखिए कि यदि हम उक्त वाक्यों के प्रश्नार्थक वाक्य बनाएँ तो वाक्यों में शब्दों का क्रम हिन्दी भाषा जैसा ही होता है। उदाहरण देखिए।

| | |
|---|---|
| 1. यि कुस छु? | यह कौन है? |
| 2. अज़ क्याह छु | आज क्या है? |

**(ग)** कश्मीरी में पुरुष, लिंग तथा वचन, के आधार पर 'छ' के विविध रूप बनते हैं। जैसे

**पुलिंग**

| **एकवचन** | **बहुवचन** |
|---|---|
| **प्रथम पुरुष** | |
| बुॅ छुस डाक्टर<br>मैं डाक्टर हूँ। | ॲस्य् छि डाक्टर<br>हम डाक्टर हैं। |
| **मध्यम पुरुष** | |
| चुॅ छुख डाक्टर<br>तुम डाक्टर हो। | तो'ह्य् छिव डाक्टर<br>तुम/आप डाक्टर हैं। |

**अन्य पुरुष**

| | |
|---|---|
| सु छु डाक्टर | यिम-हुम-तिम छि डाक्टर |
| वह डाक्टर है। | ये/वे डाक्टर हैं। |

**स्त्रीलिंग**

| **एकवचन** | **बहुवचन** |
|---|---|
| **प्रथम पुरुष** | |
| बॖ छस डाक्टर | ॲस्य् छे' डाक्टर |
| मैं डाक्टर हूँ। | हम डाक्टर हैं। |
| **मध्यम पुरुष** | |
| चॖ छख डाक्टर | तो'ह्य् छव डाक्टर |
| तुम डाक्टर हो। | तुम/आप डाक्टर हो/हैं। |
| **अन्य पुरुष** | |
| यि-हु-स्व छे' डाक्टर | यिम-हुम-तिम छे' डाक्टर |
| यह/वह/वह(स्त्री) डाक्टर है। | ये/वे/वे(स्त्री) डाक्टर हैं। |

**(क)** इस पाठ में कश्मीरी के कुछ सर्वनामों का भी प्रयोग हुआ है। जैसे

| | |
|---|---|
| यि छु सॉलॉन्य | यह पर्यटक है। |
| हु छु होटल | वह होटल है। |
| बॖ छुस दीनानाथ | मैं दीनानाथ हूँ। |

कश्मीरी के पुरुषवाचक सर्वनाम देखिए

| **पुलिंग** | | **स्त्रीलिंग** | |
|---|---|---|---|
| **एकवचन** | **बहुवचन** | **एकवचन** | **बहुवचन** |
| बॖ | ॲस्य | बॖ | ॲस्य |
| मै | हम | मैं | हम |
| चॖ | तो'ह्य | चॖ | तो'ह्य |
| तू/तुम | तुम/आप | तू/तुम | तुम/आप |
| यि | यिम | यि | यिम |
| यह | ये | यह | ये |
| हु | हुम | हु | हुम |
| वह | वे | वह | वे |
| सु | तिम | स्व | तिमॖ |
| वह | वे | वह | वे |

**(ख)** मध्यमपुरुष तथा अन्यपुरुष सार्वनामिक रूपों का प्रयोग बहुवचन में प्रयुक्त होने के अतिरिक्त आदरार्थक एकवचन के प्रयोगों में भी होता है। जैसे

| **एकवचन सार्वनामिक रूप** | **बहुवचन/आदरार्थक सार्वनामिक रूप** |
|---|---|
| चुँ | तो'ह्य |
| तू | आप |
| यि | यिम |
| यह | ये |
| सु | तिम |
| वह | वे |

काश्मीरी में अन्यपुरुष सर्वनाम तीन प्रकार के है।

1. यि(यह), यिम(ये) उस वस्तु या व्यक्ति के लिए होते है जो श्रोता और वक्ता दोनों की ही दृष्टि और पहुँच के भीतर हो। जैसे-

   यि छु लॅडकुॅ — यह लड़का है

2. हु(वह), हुम(वे) उस व्यक्ति या वस्तु के लिए प्रयोग होते हैं जो श्रोता और वक्ता देख तो सकता है पर वह उन की पहुँच से दूर हों। जैसे-

   राजाजी कति छु? — राजाजी कहाँ है?

   सु छु बाज़रुॅ — वह बाज़ार(गया) है।

**III** कश्मीरी में आज्ञार्थक वाक्य निम्न प्रकार के हैं।

| | |
|---|---|
| चुँ व्थ | तू उठ |
| तो'ह्य् ॲच़िव | आप अन्दर आइये |
| चुँ/तो'ह्य/वॅथिव | तुम/आप/उठिए |

उदाहरण। में क्रिया (उठ) का अपने मूल रूप में प्रयोग हुआ है। हिन्दी की तरह कश्मीरी में भी एकवचन आज्ञार्थक वाक्यों में क्रिया का अपने मूल रूप में प्रयोग होता है। ऐसा प्रयोग आदरसूचक नहीं है।

अब वाक्य 2 को देखिए। यह बहुवचन भी है और आदरसूचक भी। कश्मीरी में आदरसूचक के लिए हिन्दी की तरह 'आप' जैसा अलग सार्वनामिक शब्द नहीं है।

**VI** कश्मीरी के नकारात्मक वाक्यों में शब्द क्रम 'हिन्दी जौसा नहीं' है। नकारात्मक 'न' शब्द 'छ' क्रिया रूप के बाद तथा विशेषण आदि से पहले प्रयुक्त होता है। जैसे-

आगरा छु नुँ ठंड — आगरा ठंडा नहीं है।

देखिए कश्मीरी के वाक्य में शब्द क्रम "आगरा है नहीं ठंडा" है।

**V** प्रश्नात्मक वाक्यों में क्रियारूप से (आ) प्रत्यय निम्नप्रकार जोड़ा जाता है।

| | **पुलिंग** | | **स्त्रीलिंग** | |
|---|---|---|---|---|
| **सर्वनाम** | **सकारात्मक** | **प्रश्नात्मक** | **सकरात्मक** | **प्रश्नात्मक** |
| बुँ | छुस | छुसा | छस | छसा |
| मैं | हूँ | क्या हूँ | हूँ | क्या हूँ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ॲस्य् | छि | छा | छे' | छा |
| हम | हैं | क्या हैं | हैं | क्या है |
| चुॅ | छुख | छुखा | छख | छखा |
| तुम | हो | क्या हो | हैं | क्या हो |
| तो'ह्य् | छिव | छिवा | छव | छवा |
| आप/तुम | हो | क्या हैं | हो | हैं |
| यि हु सु | छु | छा | छे' | छा |
| यह/वह/वह/ | है | क्या हैं | है | क्या है |
| यिम हुम तिम | छि | छा | छे' | छा |
| ये/वे/वे | हैं | क्या हैं | हैं | क्या हैं |

**V**

**(क)** कश्मीरी में प्रश्नों का सकारात्मक उत्तर देने के लिए वाक्य के आरम्भ में 'आ' का प्रयोग किया जाता है। जैसे-

| | |
|---|---|
| आ, वारय छुस | हाँ ठीक हूँ। |

यह 'आ' हिन्दी के 'हाँ' समानार्थक है।

**(ख)** कश्मीरी में ये'ति, हो'ति, तति हिन्दी के यहाँ, वहाँ की तरह प्रयोग में आते हैं। स्थान का बोध करानेवाले ये सर्वनाम यि, हु, सु से बनते है। यॅति-निकट, होति-दूर तथा तति-दृष्टि से दूर स्थानों का बोध कहाते हैं। कति (कहा) किसी जीव-जड़ का स्थान जानने के लिए प्रश्नार्थक रूप में प्रयुक्त होता है। इसी प्रकार कुस(कौन) प्रश्नवाचक का प्रयोग किसी पुरुष का बोध कराने हेतु-होता है।

**(ग)** दो संज्ञाओं, सर्वनामों, विशेषणों तथा दो वाक्यों को मिलाने के लिए कश्मीरी में तुॅ प्रयुक्त होता है। यह हिन्दी के 'और' शब्द का समानार्थक है। जैसे-

| | |
|---|---|
| चाय तुॅ बिस्कूट | चाय और बिस्कुट |
| बुॅ तुॅ हु | मैं और वह |
| जान तुॅ स्वन्दर बॉकिरखान्य् | अच्छी और सुन्दर बाकिरखानी |
| आगरा छु गर्म तुॅ कॅशीर ठंडु | आगरा गर्म और कश्मीर ठंड़ा |

**(घ)** कश्मीरी में प्रेम या अपनापन दिखाने के लिए पुरुषवाचक शब्दों में 'आ' तथा स्त्रीवाचक शब्दों में 'ई' लगाते हैं। जैसे-

| | |
|---|---|
| पिनकी कूरी | पिनकी कूर |
| पिंकी बेटी | पिंकी बेटी |
| दोस्ता | दोस |
| मित्र(अरे मित्र) | मित्र |

ये सम्बोधन के लिए भी प्रयुक्त होते हैं।

1. माहरा - आदरसूचक शब्द है।

2. वंदुॅ - कश्मीर का जाड़ा। जिसमें अपना एक विशेष प्रकार का आकर्षण होता है। प्रायः लोग इस मौसम में गर्म फर्श पर नीचे बैठते हैं। इस मौसम में यहाँ बर्फ गिरती है।
3. कांगुॅर - काँगड़ी कश्मीर के हर घर में होती है। इस का प्रयोग जाड़े में किया जाता है। यह ठंड से बचाती है। मिट्टी के पात्र पर बारीक टहनियाँ बुनकर आयोष्ठित होती हैं। इसके बीच के भाग में कोयले अथवा आग रखकर इसके द्वारा शरीर के विभिन्न अंगों को गर्म किया जाता है। ये अनेक प्रकार की होती हैं। जैसे 'च्रारुॅ-काँगुॅर' चार कस्बे में बनी हुई काँगड़ी ।
4. कहवुॅ - एक प्रकार की चाय विशेष, जो प्रायः बिना दूध के बनती है। इसमें बादाम, इलाइची, दालचीनी और केसर भी डाला जाता है। यह चाय ज़ुकाम के लिए भी उपयोगी है।
5. बॉकिरखॉन्य - एक विशेष प्रकार की रोटी जिसे कश्मीर में नानवाई बनाते हैं। यह रोटी बड़ी स्वादिष्ट और सस्ता होती है। जाड़े में लोग बाज़ार की रोटी पसंद करते हैं।
6. गुलमर्ग - उत्तर कश्मीर का एक पर्वतीय पर्यटन-स्थल जो पहाड़ों के ऊपर स्थित है। यहाँ बर्फानी खेलों का एक बड़ा केन्द्र है। जाड़े में यहाँ हज़ारों लोग खेलों का आनन्द लेने आते हैं। यहाँ पर एक 'रोप-वे' भी है। यहाँ पहाड़ों पर वर्षभर बर्फ रहती है।
7. ख्यलन मर्ग - गुलमर्ग से कोई तीन किलोमीटर ऊँचाई पर स्थित एक स्थान है। यहाँ बर्फ पर फिसलने का सामान उपलब्ध होता है।
8. गुर्य् वॉल्य - घोड़ेवाले। कश्मीर के पर्यटन-स्थलों पर घोड़ेवाले अपने घोड़ों पर ज़ीन और साज़ डाले तैय्यार रहते हैं। पर्यटक इन घोड़ों पर सवारी करतें हैं और विशेष वनस्थलों का आनन्द लेते हैं।



## पाठ-2

| कॉशुर शाल | | कश्मीरी शाल |
|---|---|---|
| दीनानाथ | : व्ल्य पिंकी। कप तुल | आओ पिंकी, कप उठाओ। |
| पिंकी | : अदुॅ क्या माहरा | जी अच्छा |
| शुक्लाजी | : कहवुॅ तुॅ बॉकिर खान्य छे' मज़ुॅदार आसान | कहवा और बाकिरखानी मज़ेदार होती है। |
| दीनानाथ | : पिंकी छे' जान कहवुॅ बनावान | पिंकी अच्छा कहवा बनाती है। |
| शुक्लाजी | : यि छे' रुॅच़ कूर | यह अच्छी लड़की है। |
| दीनानाथ | : पिंकी मोला! चु क्याह छख करान? व्लुॅ जल। | पिंकी बिटिया, तुम क्या करती हो? शीघ्र आओ। |
| पिंकी | : बुॅ माहरा छस पलव छलान। | जी मैं कपड़े धो रही हूँ। |
| दीनानाथ | : अछा छल। | अच्छा धो लो। |
| शुक्लाजी | : तुहुंद लड़कु छा ये'त्य्? | आपका लड़का यहीं है? |
| दीनानाथ | : न माहरा, दफ्तर छु। | जी नहीं, दफ्तर गया है। |
| शुक्लाजी | : तॅम्य सुन्द दफ्तर कति छु? | उसका दफ्तर कहाँ है? |
| दीनानाथ | : दरगाह। | दरगाह |
| शुक्लाजी | : सु कॅच़ि बजि छु दफ्तरु नेरान? | वह कितने बजे दफ्तर जाता है? |
| दीनानाथ | : नवि बजि नेरान। दॅहि बजि चु तोर वातान। वॅलिव अज़ वुछव सोन बाग। | नौ बजे निकलता है। दस बजे वहाँ पहुँचता है। आइए आज हमारा बाग़ देखिए। |
| शुक्लाजी | : न माहरा, वुन्य्क्यन नुॅ। अज़ छे' मे' कॉम। ज़ॉनु-कॅदलु छु म्योन अख दोस रोज़ान। सु छु शॉलु कॉम करान। | जी नहीं। इस समय नहीं। आज मुझे काम है। जैना-कदल में मेरा एक मित्र रहता है। वह शालों का काम करता है। |
| दीनानाथ | : जान गव। गॅछ़िव अज़। केंह शाल तिं हे'यिवा पश्मीनुॅ शाल छु जान। ज़नानुॅ छे' यिम शाल पसंद करान। | ठीक है। आज जाइए। कुछ शाल भी खरीदिए। पश्मीने का शाल अच्छा है। स्त्रियाँ यह शाल पसंद करती हैं। |
| शुक्लाजी | : यिम शाल मा छि द्रो'ग्य् आसान? | ये शाल महंगे तो नहीं होते? |
| दीनानाथ | : आ आसान छि। पिंकी तलय हे'रि अन हुम्य्सुंद तु पनुन शाल। | हाँ होते हैं। पिंकी ज़रा ऊपर से उसका और अपना शाल लाना। |
| रानी | : मॉल्य सुंद फ्यरन ति वाल। सु छल। | पिता का फ्यरन भी ला। उसे धो लो। |
| पिंकी | : रॅटिव माहरा शाल। | लीजिए शाल। |
| दीनानाथ | : मोला! यि कॅम्य सुंद फ्यरन छु? | बिटिया। यह किसका फ्यरन है? |

| | | |
|---|---|---|
| रानी | : यि छु तुहुंद तुॅ यि छु राजुन। पिंकी! यि छा चोन शाल? | यह आपका है। और यह राजा का है। पिंकी, क्या यह तेरा शाल है? |
| पिंकी | : अहानो | हाँ मम्मी। |
| शुक्लाजी | : यिम शाल छि नफीस। | ये शाल उत्तम है। |
| दीनानाथ | : ये'म्युक बाडर वुछिव। | इस का बार्डर देखिए। |
| रानी | : अम्युक तु हुम्यक बाडर छु ह्युवुय | इसका और उसका बार्डर एक जैसा है। |
| शुक्लाजी | : यिहुंद रंग ति छु जान। यि अख छु ज़्यादुॅ रुत बासान। यि कम्युक छु? | इनका रंग भी अच्छा है। यह अधिक अच्छा लगता है। यह किसका है। (यह किससे बंना है) |
| दीनानाथ | : पश्मीनुक माहरा | जी पश्मीने का। |
| शुक्लाजी | : अदुॅ माहरा इजाज़त दियिव। | अच्छा जी आज्ञा दीजिए। |
| दीनानाथ | : बिहिव, बतुॅ खे'यिव। | बैठिए, खाना खाइए। |
| शुक्लाजी | : न माहरा! सुलतान जू छु प्रारान। | जी नहीं, सुलतान जू प्रतीक्षा करता है। |
| दीनानाथ | : सोन ति मॉनिव। | हमारी भी सुनिए। |
| शुक्लाजी | : बस माहरा शुक्रिया। | बस जी धन्यवाद। |

## शब्दार्थ

| कश्मीरी | हिन्दी अर्थ | कश्मीरी | हिन्दी अर्थ |
|---|---|---|---|
| पज़ी | सचमुच ही | द्रो'ग्य् | महंगे |
| आसान | सरल | आसान | होते हैं |
| बनावान | बनाती है | हुम्य सुंद | उसका |
| मोला | बिटिया | पनुन | अपना |
| छख करान | करती हो | मॉल्य् सुंद | पिता का |
| पलव | कपड़े | फ्यरन | फयरन (पहनवा) |
| छलान | धोती हूँ | वाल | (ऊपर से) लाओ |
| छल | धो लो | रॅटिव | लीजिए |
| लॅडॅकु | लड़का (बेटा) | कॅम्य् सुंद | किसका |
| ये'त्य् | यही | तुहुंद | आपका |
| तोर | वहाँ | राजुन | राजा का |
| वातान | पहुँचता है | चोन | तेरा |
| सोन | हमारा | छा | (क्या) है |
| वुन्यक्यन | इस समय | नफ़ीस | उमदा |
| कॉम | काम | अम्युक | इसका |
| म्योन | मेरा | ह्वम्युक | उसका |
| दोस | मित्र | यिहुंद | इनका |
| रोज़ान | रहता है | ज़्यादुॅ रुत | ज़्यादा अच्छा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| शालॖ कॉम | शालों का काम | बासान | लगता है |
| करान | करता है | कम्युक | किसका |
| गॅछ़िव | जाइए | पश्मीनुक | पश्मीने का |
| अज़ | आज | इजाज़त | आज्ञा |
| केंह | कुछ | प्रारान | प्रतीक्षा करता है |
| शाल | शाल | शुक्रिया | धन्यवाद |
| हे'यिव | खरीदिए | पसंद करान | पसंद करती है |
| ज़नानॖ | स्त्रियाँ | मा छु | क्या नहीं |

## *अभ्यास*

**I निम्नलिखित वाक्यों का अभ्यास कीजिए।**

1. बॉकिर खानि छे' मज़ॖदार आसान
   बाकिरखानी स्वादिष्ट होती है।
2. पिंकी छे' कहवॖ बनावान
   पिंकी कॅहवा बनाती है।
3. सु माहरा छु बतॖ ख्यवान
   जी वह खाना खाता है।
4. ह्व तो'ह्य् कचि बजि छिवॖ दफ्तर गछ़ान?
   आप कितने बजे दफ्तर जाते हो?
5. दॅहि बजि छुस तोर वातान
   दस बजे वहाँ पहुँचता हूँ।
6. ज़ॉनुकॅदलॖ छु म्योन दोस रोज़ान
   जैसा कदल में मेरा मित्र रहता है।
7. ज़नानु छे' यिम शाल पसंद करान
   महिलाएँ यह शाल पसंद करती हैं।
8. तुहॖन्ज़ निच क्या छे करान?
   आपकी बेटी क्या करती है?
9. सुलतान सॉब छु प्रारान।
   सुलतान साहिब प्रतीक्षा करते हैं।

**II वाक्यों में रेखाँकित शब्दों के स्थान पर दिए गए शब्दों से वाक्य बनाइए।**

बॖ छुस <u>शुक्लाजी</u>

.............माश्टर

.............सॉलॉन्य्

.............दीनानाथ

.............आगराहुक
.............स्वन्दर
पिंकी छे' कहवुँ बनावान।
.............अनान
.............यिवान
.............दिवान
.............फिरान
.............वुछान
बॉकिर खॉन्य् छे' मजुँदार आसान।
चाय.....................
च़ो'ट.....................
मिठॉय्.....................
बर्फी.....................
जनॉनु छे' यिम शाल पसंद करान
.............वलान
.............ह्यवान
.............वुछान
.............अनान
तो'ह्य् कचि़ बजि छिवुँ दफ्तर गछान?
.............गरुँ
.............बाज़र
.............गाम
.............स्कूल
.............बाग़

**III कोष्ठक में दिए हुए शब्दों के उपयुक्त रूपों का प्रयोग करते हुए वाक्य बनाईए।**

बॉकिरखान्य् छे'मजुँदार (आस)
ज़नानुँ छे' यिम शाल पसंद (करुन)
तँहुँज़् निच क्या छे (करुन)
सुलतान सॉब छु (प्रारुन)
दहि बजि छु सु तोर (वातुन)
बुँ छुस दफ्तर (नेरुन)

**IV उदाहरण के अनुसार दिए हुए वाक्यों में निषेधात्मक रूप दीजिए।**

**उदाहरण**

बुँ छुस न शुक्ला जी मैं शुक्लाजी नहीं हूँ।

